प्राप्ति स्थान :—

१ फतेचन्द चौथमल करमचन्द बोथरा

नं० १३, नोरमल लोहिया ष्ट्रीट कलकत्ता ।

२ चौथमल परतापमल बोथरा

मु० राजलदेशर

( राजपुताना )

# विषयानुक्रमणिका ।


ओसवाल प्रेस।
नं० १६ सिनागोग स्ट्रीट, कलकत्ता

# पच्चीस बोल की चरचा ।

---

१ पहले बोले गति चार ४—

१ एक गति किणा में पावे ? मनुष्य में पावे ।

२ दोय गति किणा में पावे ? श्रावक में मनुष्य, तिर्यंच ।

३ तीन गति किणा में पावे ? नपुंसक वेद में पावे, ( देवता टल्यो ) ।

४ चार गति किणा में पावे ? समचै जीव में ।

२ दूजे बोले जात पांच ५—

१ एक जात किणा में पावे ? एकेन्द्री में ।

२ दोय जात किणा में पावे ? वैक्रेय शरीर में-- एकेन्द्री, पंचेन्द्री ।

३ तीन जात किणा में पावे ? तीन विकलेन्द्री में ।

५ चार जात किणा में पावे ? तसकाय में (एके-न्द्री टलो ) ।

५ पांच जात किणा में पावे ? समचै जीव में ।

३ तीजे बोले काय छव ६—

१ एक काय किण में पावे ? साधु में-त्रसकाय ।

२ दोय काय किण में पावे ? वैक्रेय शरीर में—

वाउकाय, त्रसकाय ।

३ तीन काय किण में पावे ? तेजूलेश्या में एकेन्द्री, पृथ्वी, पानी, बनास्पति में ।

४ चार काय किण में पावे ? तेजूलेश्या में पावे ( तेऊ, वाऊ टली ) ।

५ पांच काय किण में पावे ? एकेन्द्री में पावे ( त्रस टली ) ।

६ छव काय किण में पावे ? समचे जीव मे ।

४ चौथे बोले इन्द्री पांच ५—

१ एक इन्द्री किण में पावे ? पृथ्वीकाय में-स्पर्श ।

२ दोय इन्द्री किण में पावे ? लट, गिंडोला में-रस, स्पर्श ।

३ तीन इन्द्री किण में पावे ? कीड़ी, मकोड़ा में-घ्राण, रस, स्पर्श ।

४ चार इन्द्री किण में पावे ? माखी, मच्छर में ( श्रोतेन्द्री टली ) ।

५ पांच इन्द्री किण में पावे ? समचे जीव में ।

पांचवें बोले प्रर्याय छव ६—

१ एक प्रर्याय किण में पावे ? शरीर प्रर्यायरे अल-

धिया में आहार प्रर्याय ।

२ दोय प्रर्याय किण में पावे ? इन्द्री प्रर्यायरे अलधिया में आहार, शरीर ।

३ तीन प्रर्याय किण में पावे ? एकेन्द्री अपर्याप्ता में आहार, शरीर, इन्द्री ।

४ चार प्रर्याय किण में पावे ? एकेन्द्री में ( मन, भाषा टली ) ।

५ पांच प्रर्याय किण में पावे ? साखी में पावे (सन्न प्रर्याय टली ) ।

६ छव प्रर्याय किण में पावे ? समचे जीव में ।

६ छट्ठे बोले प्राण दश १०—

१ एक प्राण किण में पावे ? चउदमें गुणस्थान में आयुष बल प्राण ।

२ दोय प्राण किण में पावे ? बाटे बहता जीव में-काया, आयुष ।

३ तीन प्राण किण में पावे ? एकेन्द्री अपर्याप्ता में-स्पर्श, काया, आयुष ।

४ चार प्राण किण में पावे ? एकेन्द्री में-स्पर्श, काया, श्वासोश्वास, आयुष ।

५ पांच प्राण किण में पावे ? तेरहवें गुणस्थान में ( पांच इन्द्रियां का टल्या ) ।

६ छव प्राण किण में पावे ? बेइन्द्री में-रस, स्पर्श वचन, काया, श्वासोश्वास, आयुष ।

७ सात प्राण किण में पावे ? तेइन्द्री में ( श्रोत, चक्षु, मन टल्या ) ।

८ आठ प्राण किण में पावे ? चौइन्द्री में ( श्रोत, मन टल्या ) ।

९ नव प्राण किण में पावे ? असन्नी पंचेन्द्री में ( मन टल्यो ) ।

१० दश प्राण किण में पावे ? समचै जीव में ।

७ सातवें बोले शरीर पांच ५—

१ एक शरीर किण में पावे ? एक शरीर किण ही में नही पावे ।

२ दोय शरीर किण में पावे ? बाटे वहता जीव में-तैजस, कार्मण ।

३ तीन शरीर किण में पावे ? पृथ्वीकाय में-औदारिक, तैजस, कार्मण ।

४ चार शरीर किण में पावे ? वायुकाय में ( आहारिक टल्यो ) ।

५ पांच शरीर किण में पावे ? समचै जीव में ।

८ आठवें बोले योग पन्द्रह १५—

१ एक योग किण में पावे ? दीसता थान के

दारणा में औदारिक ।

२ दोय योग किण में पावे ? उड़ती माखी में औदारिक, व्यवहार भाषा ।

३ तीन योग किण में पावे ? तेउकाय में औदारिक, औदारिक मिश्र, कार्मण ।

४ चार योग किण में पावे ? बेइन्द्री में औदारिक, औदारिक मिश्र, व्यवहार भाषा, कार्मण ।

५ पांच योग किण में पावे ? वाउकाय में औदारिक, औदारिक मिश्र, वैक्रेय, वैक्रेय मिश्र, कार्मण ।

६ छव योग किण में पावे ? असन्नी में औदारिक, औदारिक मिश्र, वैक्रेय, वैक्रेय मिश्र, व्यवहार भाषा, कार्मण ।

७ सात योग किण में पावे ? केवल्यां में-सत्य-मन, व्यवहार मन, सत्यभाषा, व्यवहार भाषा, औदारिक मिश्र, कार्मण ।

८ आठ योग किण में पावे ? तीजे गुणस्थान में-जेमां ४ मन, ४ वचन को ।

९ नव योग किण में पावे ? परिहार विशुद्ध चारित्र में-४ मन का, ४ वचन का, १

औदारिक ।
दश योग किण में पावे ? तीजे गुणस्थान
में-४ मन का, ४ वचन का, औदारिक,
वैक्रेय ।
११ इग्यारह योग किण में पावे ? नारकी में-
४ मन का, ४ वचन का, वैक्रेय, वैक्रेय
मिश्र, कार्मण ।
१२ बारह योग किण में पावे ? श्रावक में
( आहारिक, आहारिक मिश्र, कार्मण
टल्या ) ।
१३ तेरह योग किण में पावे ? तिर्यंच में
( आहारिक, आहारिक मिश्र, टल्या ) ।
१४ चउदह योग किण में पावे ? मन योगी में
( कार्मण टल्यो ) ।
१५ पद्रह योग किण में पावे ? समचै जीव में ।
९ नवमें बोले उपयोग बारह १२—
१ एक उपयोग किण में पावे ? बाटे बहता
सिद्धां में-केवल ज्ञान ।
२ दोय उपयोग किण में पावे । सिद्धां में
केवल ज्ञान, केवल दर्शन ।
३ तीन उपयोग किण में पावे ? एकेन्द्री में-

मति, श्रुति अज्ञान, अचक्षु दर्शन ।

४ चार उपयोग किण में पावे ? दशवें गुण-स्थान में-४ ज्ञान ( केवल बरजीने )

५ पांच उपयोग किण में पावे ? बेइन्द्री में-मति, श्रुति ज्ञान, मति, श्रुति अज्ञान, अचक्षु दर्शन ।

६ छव उपयोग किण में पावे ? मिथ्याती में-३ अज्ञान, ३ दर्शन ( केवल बरजीने ) ।

७ सात उपयोग किण में पावे ? छट्ठे गुणस्थान में-केवल बरजीने ४ ज्ञान नें ३ दर्शन ।

८ आठ उपयोग किण में पावे ? अचर्म में-३ अज्ञान, ४ दर्शन, १ केवल ज्ञान ।

९ नव उपयोग किण में पावे ? देवता में ( मन-पर्यव, केवल ज्ञान, केवल दर्शन टल्या )

१० दश उपयोग किण में पावे ? स्त्रीवेद में ( केवल ज्ञान, केवल दर्शन टल्या ) ।

११ इग्यारह उपयोग किण में पावे ? अभाषक में ( मन पर्यव टल्यो ) ।

१२ बारह उपयोग किण में पावे ? समचे जीव में ।

१० दशवें बोले कर्म आठ ८—

१, २, ३ कर्म किण में पावे ? किणही में नहीं पावे ।

४ चार कर्म किण में पावे ? केवल्यां में-वेदनी, आयुष्य, नाम, गोत्र ।

५, ६ कर्म किण में पावे ? किणही में नहीं पावे ।

७ सात कर्म किण में पावे ? बारवें गुणस्थान में ( मोहनी टल्यो ) ।

८ आठ कर्म किण में पावे ? समचै जीव में ।

११ इग्यारवें बोले गुणस्थान चवदह १४—

१ एक गुणस्थान किण में पावे ? एकेन्द्री में-पहलो ।

२ दोय गुणस्थान किण में पावे ? बेइन्द्री में-पहलो, दूजो ।

३ तीन गुणस्थान किण में पावे ? अपर्याप्ता में-१, २,४.

४ चार गुणस्थान किण में पावे ? देवता में—४ प्रथम ।

५ पांच गुणस्थान किण में पावे ? तिर्यंच सन्नी पंचेन्द्री में ५ प्रथम ।

में ६ प्रथम ।

७ सात गुणस्थान किण में पावे ? तेजू लेश्या में सात प्रथम ।

८ आठ गुणस्थान किण में पावे ? अप्रमादी में आठ केहला ।

९ नव गुणस्थान किण में पावे ? स्त्रीवेद मे नव प्रथम ।

१० दश गुणस्थान किण में पावे ? लोभ कषाय में दश प्रथम ।

११ इग्यारह गुणस्थान किण में पावे ? चक्षु दर्शन में ( १, १३, १४ टलग्या ) ।

१२ बारह गुणस्थान किण में पावे ? सम्यक्त्वी में ( १, ३ टलग्या ) ।

१३ तेरह गुणस्थान किण में पावे ? संयोगी में ( चवदमों टलग्यो ) ।

१४ चवदह गुणस्थान किण में पावे ? समचै जीव में ।

१२ बारहवें बोलै पांच इन्द्रयां की २३ विषय—

८ विषय एकेन्द्री में ८ स्पर्श इन्द्री की ।

१३ विषय बेइंद्री में ५ रस, ८ स्पर्श इंद्री की ।

१५ विषय तेइंद्री में २ घ्राण, ५ रस, ८ स्पर्श इंद्री को।

२० विषय चौइंद्री में (श्रुत इंद्री को तीन टलो)।

२३ विषय पंचेइंद्री में।

१३ तेरहवें बोले १० प्रकार का मिथ्यात्व किण में पावे मिथ्याती में पावे।

१४ चवदवें बोले नवतत्व ना ११५ भेद तिणमें जीव ना १४—

१ एक भेद किण में पावे ? केवल ज्ञानी में पावे चवदमों।

२ दोय भेद किण में पावे ? देवतां में पावे १२ १४.

३ तीन भेद किण में पावे ? मनुष्य में पावे ११, १३, १४.

४ चार भेद किण में पावे ? एकेइंद्री में पावे- ४ प्रथम।

५ पांच भेद किण में पावे ? भाषक में पावे-६, ८, १०, १२, १४.

६ छव भेद किणमें पावे ? सम्यक्ती में पावे-५, ७, ६, ११, १३, १४.

७ सात भेद किणा में पावे ? पर्याप्ता में पावे-
७ पर्याप्ता का।

८ आठ भेद किणा में पावे ? अनाहारिक में
पावे ७ पर्याप्ता १ चवदमों।

९ नव भेद किणा में पावे ? औदारिक मिश्र में
पावे ( २, ६, ८, १०, १२ टल्या )।

१० दश भेद किणा में पावे ? त्रसकाय में पावे
( एकेन्द्री का ४ टल्या )।

११ इग्यारह भेद किणा में पावे ? कोरा तिर्यंचरे
भेदां में ( ११, १३, १४ टल्या )।

१२ बारह भेद किणा में पावे ? असन्नी में पावे
( १३, १४ टल्या )।

१३ तेरह भेद किणा में पावे ? कोरा असंयती में
पावे ( चवदमों टल्यो )।

१४ चवदह भेद किणा में पावे ? समचै जीव में

१५ पन्द्रहवें बोले आत्मा आठ ८—

१ एक आत्मा किणा में पावे ? द्रव्य जीव में
पावे-द्रव्य आत्मा।

२ दोय आत्मा किणा में पावे ? उपशम भाव में
पावे-दर्शन, चारित्र

३ तीन आत्मा किणा में पावे ? उदय भाव में

पावे-कषाय, योग, दर्शन ।

४ चार आत्मा किण में पावे ? सिद्धां में पावे-द्रव्य, उपयोग, ज्ञान, दर्शन ।

५ पांच आत्मा किण में पावे ? निर्जरा में पावे-( द्रव्य, कषाय, चारित्र टली ) ।

६ छव आत्मा किण नें पावे ? मिथ्यात्वी में पावे ( ज्ञान, चारित्र टली ) ।

७ सात आत्मा किण में पावे ? श्रावक में पावे-( चारित्र टली ) ।

८ आठ आत्मा किण में पावे ? साधु में पावे ।

१६ सोलहवें बोले दण्डक चोवीस २४—

१ एक दण्डक किण में पावे ? सात नारकी में पावे-१ प्रथम ।

२ दोय दण्डक किण में पावे ? श्रावक में पावे-२०, २१ ।

३ तीन दण्डक किण में पावे ? शुक्ल लेश्या में पावे-२०, २१, २४ ।

४ चार दण्डक किण में पावे ? तिर्यंच त्रसकाय में पावे -१७, १८, १९, २० ।

५ पांच दण्डक किण में पावे ? एकेन्द्री में पावे-१२, १३, १४, १५, १६ ।

६ छव दण्डक किण में पावे ? त्रसकाय में नपुंसक में पावे-१, १७, १८, १९, २०, २१।

७ सात दण्डक किण में पावे ? कोरा अचक्षु दर्शन में पावे-१२, १३, १४, १५, १६, १७, १८।

८ आठ दण्डक किण में पावे ? कोरा असन्नी में पावे-१२, १३, १४, १५, १६, १७, १८, १९।

९ नव दण्डक किण में पावे ? तिर्यंच में पावे-१२ से २० तांई।

१० दश दण्डक किण में पावे ? असन्नी में पावे-१२ से २१ तांई।

११ इग्यारह दण्डक किण में पावे ? नपुंसक वेद में पावे ( १३ देवता का टल्या )।

१२ बारह दण्डक किण में पावे ? गर्भ बिना सन्नी कृष्ण लेश्या में पावे-१ से ११ तांई, १ बाईसमों।

१३ तेरह दण्डक किण में पावे ? सर्व देवता में पावे-२ से ११ तांई, २२, २३, २४.

१४ चवदह दण्डक किण में पावे ? कोरा सन्नी मे पावे-१३ देवतां रा, १ नारकी रो।

१५ पन्द्रह दण्डक किण में पावे ? स्त्रीवेद में

पावे-१३ देवतांरा, २०, २१.

१६ सोलह दण्डक किण में पावे ? सन्नो में पावे ( ५ स्थावर, ३ विकलेन्द्री टल्या )

१७ सतरह दण्डक किण में पावे ? चक्षु दर्शन में पावे ( ५ थावर, बेइन्द्री तेइन्द्री का टल्या )

१८ अट्ठारह दण्डक किण में पावे ? तेजू लेश्या में पावे ( ३ बिकलेन्द्री, नारकी, तेउ, वाउ का टल्या ) ।

१९ उगणीस दण्डक किण मे पावे? सम्यक्तो में पावे ( ५ थावर का टल्या ) ।

२० बीस दण्डक किण में पावे ? अढाई द्वीप बारे नीचा लोक में ( २१, २२, २३, २४ टल्या ) ।

२१ इकवीस दण्डक किण में पावे ? नीचा लोक में पावे ( २२, २३, २४ टल्या ) ।

२२ बाईस दण्डक किण में पावे ? कृष्ण लेश्या में पावे ( २३, २४ टल्या ) ।

२३ तेईस दण्डक किण में पावे ? एकेन्द्री की आगत में ( नार की रो एक दण्डक पहलो टल्यो ) ।

२४ चौबीस दण्डक किण में पावे ? अव्रतीमें पावे ।

१७ सतरहवें बोले लेश्या छव—

१ एक लेश्या किण में पावे ? तेरहवें गुणस्थान में पावे-१ शुक्ल ।

२ दोय लेश्या किण में पावे ? तिजी नारकी में पावे-कापोत, नील ।

३ तीन लेश्या किण में पावे ? तेउकाय में पावे-कृष्ण, नील, कापोत ।

४ चार लेश्या किण में पावे ? पृथ्वी काय में पावे ( पद्म, शुक्ल टली ) ।

५ पांच लेश्या किण में पावे ? सन्यासी री गत देवता में पावे ( शुक्ल टली ) ।

६ छव लेश्या किण में पावे ? समचै जीव में ।

१८ अट्ठारहवें बोले दृष्टि तीन ३—

१ एक दृष्टि किण में पावे ? चौथे गुणस्थान में पावे सम्यक् दृष्टि ।

२ दोय दृष्टि किण में पावे ? बेइन्द्री में पावे-सम्यक्, मिथ्या ।

३ तीन दृष्टि किण में पावे ? समचै जीव में ।

१९ उगणीसवें बोले ध्यान चार ।

१ एक ध्यान किण में पावे ? केवलयां में पावे-१ शुक्ल ।

२ दोय ध्यान किण में पावे ? सातवें गुणस्थान सें पावे-धर्म, शुक्ल ।

३ तीन ध्यान किण में पावे ? श्रावक में पावे ( शुक्ल टल्या ) ।

४ चार ध्यान किण में पावे ? समचै जीव में ।

२० बीसवें बोले ६ द्रव्य रा ३० बोल ।

१ एक द्रव्य अलोक में पावे-आकाशास्तिकाय ।

६ छव द्रव्य लोक में पावे ।

२१ इकवीसवें बोले रास दोय २—

१ एक रास किण में पावे ? जीव मे पावे-१ जीव रास ।

२ दोइ रास किण में पावे ? लोक में पावे ।

२२ बाईसवें बोले श्रावकरा १२ व्रत—ते श्रावक में पावे ।

२३ तेईसवें बोले साधुजी ना पांच महाव्रत—साधु में पावे ।

२४ चौवीसवें बोले भांगा ४६—श्रावक में पावे ।

२५ पच्चीसवें बोले चारित्र पांच ५—

१ एक चारित्र किण में पावे ? केवलयां में पावे-यथाख्यात ।

२ दोय चारित्र किण में पावे ? पुलाकनियंठा

में पावे-सामायक, छेदोस्थापनीय ।

३ तीन चारित्र किण में पावे ? छट्ठे गुणस्थान में पावे-सामायक, छेदोस्थापनीय, परिहार विशुद्ध ।

४ चार चारित्र किण में पावे ? लोभकषाय में पावे ( १ यथाख्यात टलग्रो ) ।

५ पांच चारित्र किण में पावे ? साधु में पावे ।



# अथ हुण्डी लूंकारि लिख्यते ।

शहर जेताण मध्ये लूंका गुजराती सरूपचन्दजी रामचन्दजी रा उपासरा थी हुण्डी आयी तिण में शुद्ध प्ररूपणा जाणी ने उणरे देखा देख लिखी छे ।

( १ ) तीन ही काल का भाव केवल ज्ञानी देख्या कोई जीवने नव तत्वरे जाणपणा बिना संसार समुद्र सूं तिरतो देख्यो नहीं । साख सूत्र प्रथम सूयगडांग, अध्ययन १२, गाथा १६ ।

( २ ) जीव ने अजीव रास दो कही तीसरी रास कहवे तिणने त्रिरासियो निन्हव कहीजे । सा० सू० उववाई, प्र० १६.

( ३ ) जीव अजीव त्रस थावर जाणे नहीं तिणरा पचक्खाण दुपचक्खाण कह्या । सा० सू० भगवती, श० ७, उ० २.

( ४ ) जीव अजीव ने जाणे नहीं जीव अजीव दोनां ने जाणे नहीं तिणने संजमरी ओलखना नहीं । सा० सू० दशवैकालिक, अ० ४, गा० १२.

( ५ ) सम्यक्त बिना चारित्र नहीं समयक्त बिना व्रत नहीं । सा० सू० उत्तराध्ययन, अ० २८, गा० २६.

( ६ ) ज्ञान बिना दया नहीं दया चारित्र एक ही कह्या सा० सू० दशवैकालिक, अ० ४, गा १०.

( ७ ) असंजती अब्रती अपच्चखाणीने सूजतो असूजतो फासु अफासु देवे तिणने एकान्त पाप कह्यो निर्जरा नथी । सा० सू० भगवती, श० ८, उ० ६.

( ८ ) साश्वता असाश्वता री खबर नहीं तिण ने बोध रहित कह्यो । सा० सू० प्र० सूयगडांग अ० १, उ० २, गा० ४.

( ९ ) साधु थोड़ा असाधु घणा । सा० सू० दशवैकालि, अ० ७, गा० ४८.

( १० ) साधुरे सर्व थकी प्राणातिपात का त्याग छै तिणरे अपच्चक्खाणरी परिग्रह री क्रिया नहीं। सा० सू० पन्नवणा, पद २२.

( ११ ) साधु रो आहार असावद्य कह्यो साधु रो आहार ब्रत में कह्या साधु पाप रहित छै । सा० सू० दशवैकालिक, अ० ५, उ० १, गा० ९२.

( १२ ) भगवान् श्री महावीर स्वामी ठंडो आहार घणा दिना रो नीपनो लियो । सा० सू० प्र० आचा-रांग, अ० ८, उ० ४, गा० १३.

( १३ ) केवल ज्ञानी परूप्यां बिना आप आपरी प्ररूपणा करे जिके ने किंचित मात्र जाणपणो नहीं ।

सा० सू० प्र० सूयगडांग, अ० १, उ० २ गा० १४.

( १४ ) श्रावक ने केवल ज्ञानी प्ररूप्यां विना दूसरा धर्म मानणो नहीं। सा० सू० उववाई, प्रश्न २०.

( १५ ) समयक्ती ने धर्म केवल ज्ञानी प्ररूप्यो मानणो दूसरो मानणो नहीं। सा० सू० उत्तराध्ययन, अ० २८, गा० ३१.

( १६ ) केवल ज्ञानी री पाखंडियांरी बचनां री खबर नहीं। जिकांरे घणो अकाममरण बालमरण होसी। सा० सू० उत्तराध्ययन, अ० ३६, गा० २६५.

( १७ ) पर वचन सूं ई अर्थ परमार्थ शेष थाकता रह्या सोई सर्व अनर्थ। सा० सू० उववाई, प्रश्न २०.

( १८ ) केवल्यां रो आचार सोई छद्मस्थ रो आचार, केवल्यां रो अनाचार सोई छद्मस्थ रो अनाचार। सा० सू० प्र० आचारांग, अ० २, उ० ६.

( १९ ) वक्तवया दोय कही—१ स्वसमय वक्तवय, २ परसमय वक्तवय। स्वसमय वक्तवय की साधु नो आज्ञा देवे। परसमय वक्तवय में सात औगुण—अनर्थ १, अहित २, असंजम भाव ३, अक्रिया ४, उनमारग ५, उपयोग रहित ६, मिथ्यात ७। सा० सू० अनुयोगद्वार, ७ नय पूरी हुई जठे.

( २० ) केवली प्ररूपियो एकान्त धर्म कह्यो। सा०

सू० प्र० सूयगड़ांग, अ० ६, गा० ७.

( २१ ) केवली प्ररूपियो धर्म यथार्थ सरल शुद्ध माया कपटाई रहित। सा० सू० प्र० सूयगड़ांग, अ० ८ गा० १.

( २२ ) जिन करणी में किंचित मात्र हिंसा नहीं ते करणी ज्ञान रो सार कही। सा० सू० प्र० सूयगडांग, अ० १, उ० ४, गा० १०.

( २३ ) केवल ज्ञानी भाष्यो धर्म सन्देह रहित कह्यो। सा० सू० प्र० सूयडांग, अ० १०, गा० ३.

(२४) आपरो छान्दो रूंडे ते धर्म। सा० सू० उत्तराध्ययन, अ० ४, गाथा ८.

( २५) केवली प्ररूपियो धर्म अहिंसा संजमोतवो। सा० सू दशवैकालिक, अ० १, गा० १,

( २६ ) अपछन्दारी प्रशंसा करे करावे करता ने भलो जाणे तो प्रायश्चित। सा० सू० निशीथ, उ० ११ बो० ८१.

( २७ ) बालमरण री प्रशंसा करे करावे करताने भलो जाणे तो प्रायश्चित। सा० सू० निशीथ उ० ११, बो० ९१.

( २८ ) गृहस्थी ने असंजती ने असण, पाण, खादम. सादम, वत्थ, पडिग्गह, कम्बल, पायपुच्छण,

८ बोल देवे, दिवावे, देवतां ने भलो जाणे तिणने चोमासो प्रायश्चित आवे। सा० सू० निशीथ, उ० १५ बो० ७४—७५.

( २९ ) वोसराया ने अणवोसराया कहे अणवो-सराया ने वोसराया कहे तिण ने प्रायश्चित। सा० सू० निशीथ, उ० १६, बो० १३-१४.

( ३० ) सरीषा साधु होकर के सरीषा साधुवों ने थानक देवे नहीं दिरावे नहीं देवतां ने भलो जाणे नहीं तो प्रायश्चित। सा० सू० निशीथ, उ० १७, बो० २२३.

( ३१ ) गृहस्थ री व्यावच करे करावे करता ने भलो जाणे तो प्रायश्चित। सा० सू० निशीथ, उ० ११, बो० ११.

( ३२ ) सरीषी साध्वियां ने थानक देवे नहीं दिरावे नहीं देवतां ने भलो जाने नहीं तो प्रायश्चित। सा० सू० निशीथ, उ० १७, बो० २२४.

( ३३ ) साधु बसे तिण थानक में न्याति, अन्य न्याति, श्रावक अथवा श्राविका आधी रात वा सारी रात राखे तो प्रायश्चित। सा० सू० निशीथ, उ० ८ बो० १२.

( ३४ ) बसे तिणने तीन करण, तीन जोग

नहीं निषेधे तो प्रायश्चित। सा० सू० निशीथ, उ० ८ बो० १३.

( ३५ ) गृहस्थी प्रते दान देवे तिणरी प्रशंसा करे तो छव काया री हिंसा लागे। सा० सू० सुयगडांग, अ० ११, गा० २०.

( ३६ ) विषय सहित धर्म प्ररूपे ते बुरो ज्यूं ताल-पुट विष खायां बुरो। सा० सू० उत्तराध्ययन, अ० २०, गा० ४४.

( ३७ ) भाषा दोय कही—१ आराधक भाषा, २ विराधक भाषा। विराधक भाषा में ४ औगुण—असंजम, अव्रत, अपडिहयाई, अपच्चक्रिया पाप कर्म। सा० सू पन्नवणा, पद ११.

( ३८ ) मिश्र भाषा बोल्यां महा मोहणी कर्म बंधे। सा० सू० दशाश्रुत स्कंध, अ० ९, बो० ९.

( ३९ ) मिश्र भाषा छोड़े छुडावे तिणने समाधि कही। सा० सू० प्र० सूयगडांग, अ० १०, गा० १५.

( ४० ) मिश्र भाषा सर्व थकी छोडणी कही। सा० सू० दशवैकालिक अ० ७, गा० १.

( ४१ ) मिश्र भाषारे धणीरो वचन अवक्तव्य अणविमासियेरो बोलणहार कह्यो, अज्ञानवादी कह्यो, पूछ्यां रो जबाब देवा असमर्थ कह्यो मिश्र धर्म प्ररूप-

णेवालो आपरो मत थापवा मणी छल बल मांडो छे। सा० सू० प्र० सुयगडांग, अ० १२, गा० ५.

( ४२ ) साधुरी आज्ञा बारे धर्म श्रद्धे तिणने काम भोग में खूतो कह्यो, हिंसा रो करणेवालो कह्यो। सा० सू० प्र० आचारांग, अ० ६, उ० ४.

( ४३ ) साधु री आज्ञा बारे धर्म कहसी तिणरा तप ने नियम भ्रष्ट कह्या, ने मूर्ख कह्या। सा० सू० प्र० आचारांग, अ० २, उ० २.

( ४४ ) आज्ञा बारे धर्म कहे आज्ञा मांहि पाप कहे, ए दो बोल कोई जीव ने होजो मती। सा० सू० प्र० आचारांग, अ० ५, उ० ६.

( ४५ ) परवचन सुं विरुद्ध प्ररूपणेवाले ने भगवान् निन्हव कह्यो, निन्हवांरो आचार छे। सा० सू० उववाई, प्र० १९.

( ४६ ) राग द्वेष ने पाप कह्यो। सा० सू० उत्तराध्ययन, अ० ३१, गा० ३.

( ४७ ) कोई कोई इम कहे साता दियां साता होवे तिवांरे श्री भगवान छव बोल प्ररूप्या—१ आरज मार्ग सुं वेगलो, २ समाधि मार्ग सूं न्यारो, ३ जैन धर्म रो हेलणा करणहार कह्यो, ४ थोड़ा सुखांरे कारणे घणा सुखां रो हारणहार कह्यो, ५ असोच रो

कारण कह्यो, ६ लोहवाणियां नी परे घणो भुरसी ।
सा० सू० प्र० सुयगडांग, अ० ३, उ० ४, गा० ६-७.

( ४८ ) साधु होकर के अणुकम्पारे वास्ते त्रस-जीव ने बांधे बंधावे बांधतां ने भलो जाणे, छोडे छुडावे छोडतां ने भलो जाणे तिणने चोमासी प्रायश्चित आवे
सा० सू० निशीथ, उ० १२, बो० १--२.

( ४९ ) मोक्ष रा मार्ग जाणे नहीं तिणने श्री भगवान् री आज्ञा रो लाभ नहीं । सा० सू० प्र० आचारांग, अ० ४, उ० ४,

( ५० ) ब्राह्मणां नें जिमायां तमतमा पहुंचे ।
सा० सू० उत्तराध्ययन, अ० १४, गा० १२.

( ५१ ) साधुरे अठारह पाप रा सर्व थकी त्याग छे, देश थको नहीं । सा० सू० उववाई, प्र० २१.

( ५२ ) साधु रा भण्ड उपगरण परिग्रह मे कह्या नहीं, मुरच्छा राखे तो परिग्रह लागे । सा० सू० दश-वैकालिक, अ० ६, गा० २१.

( ५३ ) साधुरे नवकोटि पचक्खाण कह्या । सा० सू० दशवैकालिक, अ० ४.

( ५४ ) आचारजां री आज्ञा विना आहार करे करतां ने भलो जाणे तो प्रायश्चित । सा० सू० निशीथ उ० ४, बो० २२.

( ५५ ) पुण्य पाप सूं जीव ने पचतो दीठो। सा० सू० उत्तराध्ययन, अ० १०, गा० १५.

( ५६ ) पुण्य पाप ने खपावणो कह्यो। सा० सू० उत्तराध्ययन, अ० २१, गा० छेहली.

( ५७ ) उसन्ना पासत्थो ढीला ने बंदना प्रशंसा करे करावे करतां ने भलो जाणे तो चौमासी प्रायश्चित। सा० सू० निशीथ, उ० १३, बो० ४२-४३-४४-४५.

( ५८ ) साधु गृहस्थी को औषधि करे करावे करतां ने भलो जाणे तो प्रायश्चित। सा० सू० निशीथ, उ० १२, बो० १७.

( ५९ ) सामायक दोय कही—१ आगार सामायक, २ अणागार सामायक। सा० सू० ठाणांग, ठा० २. उ० ३, बो० ६.

( ६० ) चारित्र दोय कह्या—१ आगार चारित्र, २ अणागार चारित्र। सा० सू० ठाणांग, ठा० २, उ० १, बो० २५.

( ६१ ) धर्म दोय कह्या—१ मूल धर्म, २ चारित्र धर्म। सा० सू० ठाणांग, ठा० २, उ० १, बो० २५.

( ६२ ) कर्म खपावा री करणी दोय कही—१ संयम, २ तप। सा० सू० उत्तराध्ययन, अ० २८, गा० ३६.

( ६३ ) मार्ग दोय प्ररूप्या—१ भगवान री प्ररूप्यो मार्ग, २ पाखण्डियांरो मार्ग । सा० सू० उत्तराध्ययन, अ० २३, गा० ६३.

( ६४ ) संवर गुण ने आस्रव गुण जुदा जुदा कह्या छै। सा० सू० प्र० आचारांग, अ० ४, उ० २.

( ६५ ) करणी ४ कही—१ इहलोक ने हित, २ परलोक ने हित, ३ कीर्ति श्लाघा हित, ४ निर्जरा ने हित। सा० सू० दशवैकालिक, अ० ६, उ० ४.

( ६६ ) प्रज्ञा दोय कही—१ ज्ञान प्रज्ञा, २ पचक्खाण प्रज्ञा। सा० सू० प्र० आचारांग, अ० २, उ० ४.

( ६७ ) धर्म दोय कह्या—१ आगार धर्म, २ आणागार धर्म। सा० सू० उववाई, भगवान ने कोणिक राजा वन्दना करने गया जठे.

६८. ध्यान चार कह्या—१ आर्त ध्यान, २ रुद्र ध्यान, ३ धर्म ध्यान, ४ शुक्ल ध्यान। सा० सू० उववाई तथा भगवती.

६८ साधु असंजती ने ऊभो रह, बैठ, सो, आव, जाव, काम कर। ए ६ बोल साधु ने कहणा नहीं। सा० सू० दशवैकालिक, अ० ७, गा० ४७.



# श्री प्रदेशी राजा री संध ।

## ॥ दोहा ॥

संध प्रदेशीराय नी, राय प्रसेणी मांय ।
तिण अनुसारे हूं, कहूं सांभलज्यो चित लाय ॥१॥
अमल कप्पा नगरी तिहां, अंबशाल ना बाग ।
तिहां श्री वीर समोसर्या भव जीवांरे भाग ॥२॥
खबर हुई नगरी मांहि लोक वांदण ने जाय ।
सेन राजा पिण आवियो सेव करे चित लाय ॥३॥
च्यारू दिश रा देवता आया वन्दण काज ।
लुल लुल नें लटका करे धन्य दिहाड़ो आज ॥४॥

## ॥ ढाल १ ली ॥

सूरियाभ देव तिण अवसरे बैठो सूरियाभ विमाणरे । प्रथम देवलोक सुधर्मो सभा सहु परवार संग आणरे ॥ पून्य तणा फल एहवा ॥ १ ॥ सामानिक च्यारू हजार रे । अग्रमहेषी च्यारे भली । ते पिण सहित परिवार रे ॥ २ ॥ परषधा तीन साते अणी । आतम रक्षक रा देवरे । सोले ही सहस्र सूरियाभ नी ।

अहो निशि करत है सेवरे ॥ ३ ॥ वले अनेरा देवता। वेसे सूरियाभ ने पास रे। तेहनें संग परवस्यो थको। लोला करे मन हुलास रे ॥ पु० ॥ ४ ॥ तिण विरियां सूरियाभ तो। दीधो अवध गिनान रे ॥ बाग में वीर ने देख नें। पामियो हर्ष अशमान रे ॥ पु० ॥ ५ ॥ उठियो वेग सतावसूं। वले उत्तरासण कीधो तेहरे ॥ सात आठ पग रहामो जाय नें। नमोत्थुणं करी धर नेहरे ॥ पु० ॥ ६ ॥ एक कियो रे सिद्धां भणी। दूसरो वीर नें कीधरे ॥ देखो छो आप उहां थकी। एम बोल्यो मन लहलीन रे ॥ पु० ॥ ७ ॥ वले सूरियाभ मन चिन्तवे। नाम सुण्या हुलसाय रे ॥ अरिहन्त नें भगवन्त नें। दीठांइ दुःख टल जाय रे ॥ पु० ॥ ८ ॥ वाणी सुणी वनणा कियां। पर भव में सुख होय रे ॥ दुःख दालिद्र देखे नहीं। शंका नहीं तिल कोय रे ॥ पु० ॥ ९ ॥ एहवो करी विचारणा। सेवग देवने तेड़रे। वेग जा जम्बूरे द्वीप में। वीर जिनेश्वर केड़रे ॥ पु० ॥ १० ॥ भगवन्त नें बन्दणा करे। दे सत्कार सन्मान रे ॥ मांडलो निपट चोखो करे। एक जोजन परिमाणरे ॥ पु० ॥ ११ ॥ अगर तगर गंध वटी। फेर सुगन्ध कार चूंपरे। पोह पहुलग रिषेवने। आगन्या पाछी संपरे ॥ पु० ॥ १२ ए सूरियाभ कह्यां थकां।

पामीयो हर्ष उल्लास रे ॥ आयो छै वेग सताव सूं । वीर जिणेश्वर पासरे ॥ पु० ॥ १३ ॥ कहै हूं सेवक सूरियाभ नो । बन्दणा करूं बारम्बार रे ॥ वीर जिणे-श्वर इम कहै । जूनो छै तुम आचार रे ॥ पु० ॥१४॥ इम सुणी सुर हर्ष्यों घणो । उठियो धर्म नें प्रीत रे ॥ मांडलो निपट चोखो करगो कही सु करी सर्व रीतरे पु० ॥ १५ ॥ सूरिमाभ देव कने आय नें । दीधी सर्व जताय रे ॥ सूरियाभ सुण हर्षित थयो । बोलियो ए-हवो बाय रे ॥ पु० ॥ ६ ॥ सुधर्मों सभा मझे जाय नें । सुस्वर घण्टा बजाय रे ॥ मोटे मोटे शब्द करी । देव भेला हुवा आयरे ॥ पु० ॥ १७ ॥

## ॥ दोहा ॥

बचन सुणी सूरियाभनो । सेवक हर्षित थाय ॥
सुधर्मों सभा मझे । घण्टा दीवी बजाय ॥ १ ॥
सूरियाभ देव वीर वान्दवा । जासी धर्म में हेज ॥
देव देवी बेगा आवज्यो । विलम्ब न कीज्यो जेज ॥२॥
हूंता देव प्रमाद में । विषय राग में ताम ॥
घण्टा शब्द सुण्या पछी । सहु हुवा सावधान ॥३॥
मांहीं मांही इसड़ी कहै । वान्दण नें जगनाथ ॥
आपणा धणी पधारियां । आपां हुस्यां साथ ॥४॥

## ॥ ढाल २ जी बालुड़ा नी देशी ॥



एकाएकी देव बन्दणा कारणे । केई पूजा सत्कारीनेए । केई अरथ ने हेते प्रश्न पूछस्यांए । अर्थ तणो निहचो करीए । १ । केई किलोल भूत केईक जिन तणाए । वचन अपूरव सांभल्या हे । २ । एकाएकी बयण सुर सूरियाभना आघा लङ्घ सके नहीं ए । ३ । मांहिरा बयण । केई मानत केई भगवन्त री भक्तिनेए । ४ । केई सूरियाभ निमित्त केइक इम कहै जीवित व्यवहार आपणोए । ॥ ५ ॥ अपनी ऋद्ध समेत सूरियाभेए । वेगा आवनें भेला हुवाए ॥ ६ ॥ देव देवी आया देख सूरियाभ हर्षियो । सेवक नें बोलावियोए ॥ ७ ॥ हुकम करे छे एम जाण विमाण नें बेग सताबी करो ए ॥ ८ ॥ अनेक थंभ लगाय शोभे पूतला रूप विविध प्रकार का ए ॥९॥ घणी घराटानी सेण मणि रत्न तणो जाल्यां जोर विराजती ए ॥ १० ॥ लख जोजन परिमाण चाले उतावलो वेग सताबी करो ए ॥ ११ ॥ अधिकी जल्लुस बणाय म्हारी आगन्या पाछी वेगी सोंपवो ए ॥ १२ ॥ अभोगिए देव सुण हर्षित हुवो प्रमाण करी सर्व अगन्याए ॥ १३ ॥ देव शक्त तत्काल रूड़ी रीत सूं कियो विमाण ज शोभतो ए ॥ १४ ॥ विमाण पावड़िया तीन उत्तर

बारणा पूरब उत्तर दक्षिण दिशा ए ॥ १५ ॥ वज्र रत्न में नींव ऊंडी मूलसूं रिष्ट रत्न मांहिं जड़ीए ॥ १६ ॥ विंटली रत्न जड़ी सांध रूप सोवन तणां पावड़िया नां पाटिया ए ॥ १७ ॥ वज्र रत्न जड़ी सांध पावड़ियां तणो मांहोंमांहिं खिसे नहीं है ॥ १८ ॥ मोटो तोरण एक देव वेगरो पावड़िया नें आगले ए ॥ १९ ॥ रूप विविध प्रकार तोरण उपरे अचरिजकारी अति घणाए ॥ २० ॥ सूरज किरण सम तेज तोरण दीपतो देखंता लोयण ठरे ए ॥ २१ ॥ आठ आठ मंगलिक तोरण ऊपरे शोभमान ज्ञानी कह्या ए ॥ २२ ॥

---

## ॥ दोहा ॥

अभियोगी देवता, जाण विमाणरे मांय ।
पेख्या मंडप घर कह्या, अनेक थंभ लगाय ॥१॥
शोभे तोरण पूतला, विविध भारी रूप ।
पेख्या मंडप घर तणो, अति विस्तार अनूप ॥२॥
खसबोई छै अति घणी, बाजांरो विस्तार ।
राग छतीस आलापता, पामै सुख अपार ॥३॥

---

## ॥ ढाल ३ जी ॥

सुणज्योरे नर नारीयां मकरा चोरे रमणी रस रंगके चेतोरे चेतो प्राणियां ( पदेशी )

पेष्या मंडप घर आंगणो रे। वैकारो देव अनूप। सुंवालो पंच बरणो रे। कला चिलास सरूपरे ॥ पुन्य तणा फल जो ज्यो ॥ १ ॥ मोरि भागे मणि वैक्राव्यो रे मोटो चोतरो एक। च्यारू पासा बज्र रत्न में। दीठाई हर्ष विशेष रे ॥ पु० ॥२॥ मणि पीठका उपरे रे। कियो सिंहासण एक ॥ विविध प्रकार का रूप मे चोतो देखवा जोग विशेष रे ॥ ५ ॥ ३ ॥ रत्न सोना में चाकलो। हेठलो तणे रूपा में भाग ॥ च्यारूं पाया सोना तणा। मस्तक मणि लाग रे ॥ पु० ॥ ४ ॥ ईस उपला गातर रे जंबू सोना में मणि। बज्र रत्न सोना में जड़ी ॥ मणि रतनां मांहि वाण रे ॥ पु० ॥ ५ ॥ रूप के विविध प्रकार का रे। रचिया रूड़ी रीत- के। पान पीठ मणि स्थन में। जाव विमाण री रीत रे। ॥ पु० ॥ ६ ॥ आठ जोजन लांबो कह्यो रे। चौड़ो ही इतरो जाण रे ॥ च्यार जोजन ऊंचो कह्यो रे। सर्व रतनां मांहि बखाण रे ॥ पु० ॥ ७ ॥ समुधा नवां शोभता रे। ढांक्यो सिंहासण एक ॥ राता वस्त्र सुं मोंटियोरे। सुंवालो माखण जेम ॥ पु० ॥ ८ ॥ लिया

सिंहासण ऊपरैरे । वैक्रुव्यो चंद्रवो एक ॥ बिचे वज्र अति दीप तो । धोला रतनां मांहि विशेष रे ॥ पु० ॥ ९ ॥ रतन चंद्रवा बिचमें रे । वज्र आंकुड़ो जाण ॥ तिण में मोती वैक्रुव्यो । ओतो मोटा कुम्भ समान रे ॥ ॥ पु० ॥ १० ॥ च्यार मोती तिणरी पाखती । अर्द्ध कुम्भ समान । लहिके मोत्यांरो झूमको । सोवन पन-ड्यां जाण रे ॥ पु० ॥ ११ ॥ हार अठारे मोसरा रे । त्यां करी शोभे सार । चिहुं दिशि मोती बेगला । उठे शब्द तणो भिण कार ॥ पु० ॥ १२ ॥ मोत्यां रो शब्द सुहामणो । तन मन नें सुख थाय । शब्द इणो दिशि प्रगटे । एहवी माल रही लहकाय रे ॥ पु० ॥ १३ ॥ सामानिक देवतां तणारे भद्रासण च्यार हजार रे । ईशाण वायव कूणमें । एतो शोभ रह्या ओकार रे ॥पु० ॥ १४ ॥ च्यारज देवी मूलगी रे । त्यांरा सिंहासण च्यार ॥ पूर्व दिश में वैक्रुव्या । वे तो दीठांइ हर्ष अपार रे ॥ पु० ॥ १५ ॥ अभिंतर प्रषधा तणा । भद्रा-सण आठ हजार रे । सिंहासण रे पाखती । किया अग्नि कूणरे मांयरे ॥ पु० ॥ १६ ॥ दश हजार भद्र-सणा रे । मध्य प्रषधा राजाण रे ॥ दक्षिण दिशि में वैक्रुव्या । सेवक चतुर सुजाण रे ॥ पु० ॥ १७ ॥ निरत कूणमें बारली तणा रे । भद्रासणा बारे हजार रे ।

पश्चिम दिश सात अणीका तणी । वैक्रुव्या साते ही सार रे ॥ पु० ॥ १८ ॥ आतम रिख रा देवता रे । भद्रासण सोलि हजार रे । सिंहासण रे चिहुं दिशे । रचिया रूड़े आकार रे ॥ पु० ॥ १९ ॥ शोभायमान दिसे घणोरे । राते वर्णं विमाण । ऊगते सूरज जेहवा वलि हुणसुं रे अधिको जाण ॥ पु० ॥ २० ॥ वर्णं रस गंध फर्शं नो रे । वर्ण कह्यो जिनराय । प्रधानिक विमाण निपाय नें । कह्यो सूरियांभ नें आयरे ॥ पु० ॥ २१ ॥ सूरियाभ सुण हर्ष्यो घणो रे । बैठो सिंहासण आय । बीजाई देवी देवता । अेतो बैठो ठिकाणे आय रे ॥ पु० ॥ २२ ॥ वाजंत्र शब्द हुंता थकां रे । आगल पांछे थाट रे । पसवाड़े देवी देवतारे । एतो वह घणा गह घाट रे ॥ पु० ॥ २३ ॥ असंख्याता तिरछा लोकना लंघ्या समुद्र मे द्वीप । नंदीश्वर द्वीप आवियो रे । रूचक पर्वत समीपरे ॥ पु० ॥ २४ ॥ देवनी ऋद्ध संकोचतो रे । जम्बू द्वीप आयो धीर । अम्बश काम्पारे वागमें रे । जठे विचरे श्रीमहावीर रे ॥ पु ॥ २५ ॥ सूरियाभ ऋद्ध सुं परिवर्योरे । अग्र महे नी तीर । भाव भगत कीधी घणी । पछे वान्द्या महावीर रे ॥ पु० ॥ २६ ॥

## ॥ दोहा ॥

बन्दणा करने इम कहै, हूं छूं सूरियाभ देव ।
बान्दु छूं हूं पूज्य ने, भाव सहित कर सेव ॥१॥
बलता वीर इसड़ी कहै, ओंकारज सुखकार ।
च्यारूं जातना देव नो, ज नो छे आचार ॥ २ ॥
वचन सुण्यो श्रीवीरनो, सूरियाभ हर्षित थाय ।
बन्दना करी नीचासणे, सन्मुख बेठो आय ॥३॥
भगवन्त दीधी देशना, आण मोटो मंडाण ।
काचा सुख संसार ना, साचा सुख निर्वाण ॥४॥
वाणी सुण नें परषधा, हिवड़े हर्षित थाय ।
सूरियाभ देव पूछा करे, ते सुणज्यो चित लाय ॥५॥

## ॥ ढाल ८ थी ॥

सूरियाभ नें बोलि वे कर जोड़ी । विनो करी नें मदन मचकोड़ी । कृपा करी कहो अन्तरजामी । हूं भवसिद्ध कि अभवो स्वामी ॥ १ ॥ समकित कि वा मिथ्या मत भारी । व्रत कि वा अव्रत संसारी । सुलभ दुलभ बोधी ज्ञानी । आराधक विराधक अज्ञानी ॥२॥ चर्म कि वा अचर्म स्वामी प्रभुजी । बारे बोलांरी चरचा बूजी । बलता वीर कहै इम जावे । सांभल वाणी तूं सूरियाभ ध्यावे ॥ ३ ॥ बारे ही बोल है तेरे मांही ।

बला छे पिण अबला नांहीं ॥ वीर बखाणज डूसड़ो
ांच्यो । हर्ष्यौ देव तथा थइ नाचयो ॥ ४ ॥ लुल लुल
सूरियाभ पाये लागो । भगवंत कन्हे आयो सांसो
आगो । वन्दणा करी ने बोले वाणा । प्रभुजी तीन काल
रा जाण ॥ ५ ॥ हुवो हुवेलो होसी स्वामी । आप से
वात नहीं काई छानो । द्रव्यादिक जाणो ने देखो ।
सैं ऋद्ध लागी पासे विशेषो ॥ ६ ॥ गोतमादिक श्रम-
या ने दिखाडूं । बतीस विध रो नाटक पाडूं । वीर
सुणी सूरियाभ नी वाण । नो अखे नो पर जाण ॥७॥
हां कह्यां तो सावद्य लागे । ना कह्यां भोगी रा भोगज
भागे । मुनीश्वर नो छे एही वाणी । देव तणो ए छान्दो
जाणी ॥ ८ ॥ साध वचन सावद्य नहीं भाखे । पाप
ठिकाणे चुपज राखे । साधांरी तो एहिज वाणी ।
जद सूरियाभ वात मन जाणी ॥ ९ ॥ सूरियाभ मन
में डूसड़ो धारी नाटक पाड्यो ऋद्ध विस्तारी । लुल
लुल सूरियाभ लागो पाइ । आयो जिण दिश पाछो
जाई ॥ १० ॥

॥ दोहा ॥

देव तणी ऋद्ध देख नें, पूछे गोतम स्वाम ।
इतनी ऋद्ध विस्तार नें, घाली कुण से ठाम ॥ १
शाला सुंनर नीसणी, वारे कार फलाव ।

सेह जाणी पाका धसे, स्वच्छ पेठी तिण न्याय ॥२॥
इहां सूरियाभ देव नो, किहां सूरियाभ विमाण।
वीर कहै उर्द्ध लोकमें, सर्व रता में जाण ॥३॥
सुधर्म देव लोकना, बतीस लाख विमाण।
मध्य भाग शक्र इन्द्रना, पांच विमाण बखाण ॥४॥
विचला सुधर्म विमाण सुं, पुरव दिश में जाण।
संख्याता जोजन गयां, त्यां सूरियाभ विमाण ॥५॥
लाख सवा छ, जोजन पोहलो जाण।
गोल चन्द्रमा सारीषो, सोवन कोट बखाण ॥६॥
ऊंचो जोजन तीनसे, धुरसो जोजन जाण।
पचास जोजन मध्य विच, ऊपर पचीस बखाण ॥७॥

## ॥ ढाल ५ मी ॥

देशी चौपाई नी।

कोसीसा मणिय रत्न तणा। पंच वर्ण शोभे अति घणा। लाम्बा एक जोजन तणा। अर्द्ध जोजन त्यांरा पोहल पणा ॥१॥ ऊंचा देश उणा जोजन कह्या। प्रतर रूप मान ए शोभ रह्या ॥ १ ॥ दरवाजा च्यार च्यार हजारी। त्यांरा थोड़ा सा कहुं विस्तारी ॥ २ ॥ पांच सो जोजन छै ऊंच पणो। अढाई सो जोजन पहोल पणो। अढाइ से जोजन प्रवेश पणा। रूपादिक रूप चित्राम घणा ॥ ३ ॥ सहंस सूरज उद्योत घणो।

सूरियाभ विमाण री पोल तणो । लग रह्या द्वार अद्ध हारी । देखण नेणां नें सुख कारी ॥ ४ ॥ भोम तणे सोवन पसस्यो । पंच वर्णों मणियां मांहि जड़यो । देह-ली हंस गर्भ रतन तणी । इन्द्रादिक गो मेज मांहि भणी ॥ ५ ॥ द्वार ऊपर तोरणा अतरंगा । जोतक रता में शोभे चंगा । पुतलियां जोहिताक तणी । रूप रूड़ी दह दीपमान घणी ॥ ६ ॥ वेडूर्य रतन किंवोड़ जड़या रूड़ा । तिके छिद्र रहित दृढ़ पूरा । बजर रतन नांम सांध जड़ी तासा । बर में भोगल भोगल पासा ॥ ७ ॥ द्वार पासा दोनूं अंक रतन तणा । अनेक रत में घोष घणा । पोल में बेलू सोवन तणी । इसड़ी ऋद्ध रो सूरियाभ धणी ॥ ८ ॥ द्वारा पासा दोनूं प्रवेश धस्या । सोला सोला कलशा चंदन भस्या । नाग दंता-दिक घंटा तेह तणो । तिण रो पिण छै विस्तार घणो ॥ ९ ॥ विमाण में एक लण कहे पूरा । पांचसे जोजन छै दूरा । च्यार बाग चिहुं दिश नें रूड़ा । साढी वारा जोजन तणा । कहे अधिकेरो लांब पणो ॥ १० ॥ पांच से जोजन उंचेरा कह्या । दोला दोला गढ विंटी रह्या । शब्द उठे त्यां तिणारे तणो । त्यां बागांरो विस्तार घणो ॥ ११ ॥ विमाण में एकलण कह्यो । लाख जोजन चोतराजे रह्यो । तिण ऊपर महिल सूरियाभ

तणा । शिखर बंध शोभै अतिघणा ॥ १२ ॥ मध्य भाग एक प्रसाद भणो । पांच से जोजन रो ऊंच पणो । तिण पाखती च्यार प्रसाद कह्या । अढाइ से जोजन उर्द्ध रह्या ॥ १३ ॥ तिण चिहुं दिश सोलै प्रसाद तणो । सवा से जोजन ऊंच पणो । वलि चोसठ प्रसाद कह्या तेह । साढा बासठ जोजन ऊंचा जेह ॥ १४ ॥ सर्व पच्यासी तणो । ऊंचा सुं आधो पहुल पणो । भोम ऊपर पंक्ट भोम कही । सूरियाभ बिमाण में शोभ रही ॥ १५ ॥

॥ दोहा ॥

कुण हुंतो पुरब भव, बसतो कुणसे गाम ।
कुण करणी इण करी, ऋपा करी कहो स्वाम ॥१॥
वीर जिणेश्वर इम कहै, सुण गोतम करी खंत ।
कहीं दिखालुं तो भणी, पूरब भव विरतंत ॥२॥

॥ ढाल ६ ठी ॥

तिण काले ने तिण समेंरे । जंबूद्वीप मझार ॥ भरत क्षेत्र स्वेतंबिकारे । नगरी हुंती श्रेष्ठ दार रे ॥ गोतम सुण पूरव भव एह ॥ १ ॥ मृघवन नांवे बाग थोरे । ईशाण कूणरे मांय । फल फूल कर शोभतोरे

शीतल गहरी छांयरे ॥ गो० ॥ २ ॥ तिण नगरी रो छो धणीरे । राय प्रदेशी नाम । अधरमी अधिको घणोरे । रिझतो माठा कामरे । ॥ गो० ॥ ३ ॥ आकरा कर लेतो घणारे । करतो जीवांरी घात ॥ पर सुखिये दुःखियो हुंतोरे । रहता लोही खरड़या हाथरे ॥ गो० ॥ ४ ॥ धजा ज्यूं चाहवो हुंतोरे । अधरमी अवनीत । पापे धन भेलो करै रे । दुष्ट नी खोटी नीत रे ॥ गो० ॥ ५ ॥ वाणी खोटी बोलतोरे । थोड़े गुने घणी मार ॥ काण न राखै कोहनी रे । रुद्र ध्यान भयंकार रे ॥ गो० ॥ ६ ॥ हाथ पाव छेदन करै रे । कान आंख जीभ दांत ॥ मार कूट दे बहु विधेरे । पड़े देशां में धाकरे ॥ गो० ॥ ७ ॥ थड़ हड़ काम्पे नेड़ा थका रे । अलगा पाप वचन ॥ औरां री-तो कुण चलै रे । न माने मा-इतां-रा-वैण रे ॥ गो० ॥ ८ ॥ पटराणी तिण राय नी रे । सूरिकन्ता नाम ॥ राजा सुं राजी घणी रे । रूप-वंत अभिराम रे ॥ गो० ॥ ९ ॥ तिण राणी रे । जन-मियो रे । सुरिकन्त कुमार ॥ युवराज पदवी दीपतोरे । रूप गुणे सुविचार रे ॥ गो० ॥ १० ॥ वडो भाई चित सारथी रे । प्रीतकारी प्रधान ॥ भार सुंप्यो छै राज नो रे । राय वधारे मान रे ॥ गो० ॥ ११ ॥ काम चलावे राज नो रे । च्यारूं बुद्धि निधान ॥ डंड ले

पिण संतोष नें रे । राज नीत सावधान रे ॥ गो० ॥ १२ ॥ पूछवा रूप मेढी सुत छै रे । चच्छु भुत आधार । सगलाही दीधी आगन्यां रे । करै राज सुविचार रे । गो० ॥ १३ ॥ तिणकाले नें तिण समै रे । देश कुणाल ऋद्धवंत । नगरी सारथी ओटकी रे । कोटग बाग सोहंत रे ॥ गो ॥ १४ ॥ तिण नगरी रो अधिपति रे । जित शत्रु सिरदार । प्रदेशी के छै घणो रे मांहों मांही प्यार रे ॥ गो० ॥ १५ ॥ राय प्रदेशी एकदा रे । भारी भेटणो सभाय । चित स्वारथी नें मेलियो रे । दियो जित शत्रु नें जाय रे ॥ गो० ॥ १६ ॥ राज मंथ आवास में रे । चित नें उतास्यो जाय । भारी लीला भोगवेरे नाटक में दिन जाय रे ॥ गो० ॥ १७ ॥

## ॥ दोहा ॥

देश कुणालो दीपतो, साध घणा तिण मांय ।
आरज क्षेत्र अति भलो, साधां री घणी चाहय॥१॥
ज्यां ज्यां विचरे साधुजी, करै घणो उद्योत ।
धर्म दीपावे जिन तणो, टाले मिथ्या छोत ॥२॥
तेइससा जिनवर तणा, साध घणा तिणवार ।
च्यार ज्ञान तणा धणी, केशी नाम कुमार ॥३॥

## ॥ ढाल ७ मी ॥

तिण काले नें तिण समैरे । पास संतानिक साध केसो कुमर समगुण शोभताजी । संजम तप री समाध। भलाई पधार्याहो पास सन्तानियांजी ॥ भव जीवांरे भाग । मर्ग बतावे हो मुनिवर मोखरो रे । उपजावे वैराग ॥ भला० ॥ २ ॥ विनयवन्त गुरु ना छै घणाजी लज्या नें दयावन्त ॥ ज्ञान दर्शण च्यार निरमलाजी । जशवन्त वचन महंत ॥ भ० ॥ ३ ॥ जीत्या कषाय इन्द्रा निन्द्राजी । जीता परिसाह जाण । जामण मरण तणो भय मेटने जी । तप करी नें प्रधान ॥ भ० ॥ ४ ॥ गुण घणा त्यां में छै सही जी । कहिये आगम जोय । मोटा मुनीश्वर दो पख निरमलाजी । बलवन्त रूपवन्त होय ॥ भ० ॥ ५ ॥ क्षमावन्त मुनि सत्यवंत छै जी । चवदे पूरव धार ॥ त्यागी वैरागी सागे तेहनेजी । पांच से हो अणगार ॥ भ० ॥ ६ ॥ आय उतरिया कोटग बागमे जी । टाली मिथ्या जोड़ । सावथी नगरी ना लोकां मझे जी । खबर हुई ठोड़ ठोड़ ॥ भ० ॥ ७ ॥ लोक बान्दण नें जावे छै घणा जी । मन धर अधिक उल्लास ॥ चितजी सेवग तेड़ी आपरो जी । पूछा कीधी तास ॥ भ० ॥ ८ ॥ लोक जावे छै मोटा

कुल तणा जी । किणरी महोछव काज ॥ सेवक हाथ जोड़ी नें इम कहै रे । साध पधार्या आज ॥ भ० ॥ ६ ॥ वचन सुणी नें चित हर्षित हुवोजी । गुड़वेल बेठ वांदण जाय ॥ वन्दणा कर वाणी सांभली जी देशना दिधी मुनिराय ॥ भ०॥ १० ॥ लोकालोक नव तत्व तणाजी आख्या भिन्न २ भेद । काचा सुख संसार नां रे । मतकरो कूड़ो खेद ॥ भ० ॥ ११ ॥ काम भोग दोनूं कर्म छै रे । विलसंतां विगड़न्त । सुख थोड़ा ने दुःख छै अति घणा जी । रीझ कूड़ कर खन्त ॥ भ० ॥ १२ ॥ दोय धर्म उज्जल दिखाड़िया जी । आगार नें अणगार । पांच महाव्रत चोखा साधना जी । श्रावक ना व्रत वार ॥ भ० ॥ १३ ॥

## ॥ दोहा ॥

चित सुण नें रिझ्यो घणो, सरध्या तुमना वैण ।
थे तारक भव जीवना, मिलिया साचा सेण ॥१॥
सेठ सन्यापति राजवी, धन्य ते हुवे अणगार ।
इसी सगत मो में नहीं द्यो श्रावक ना व्रत बार ॥२॥
श्रावक ना व्रत आदर्या, भाव सहित कर सेव ।
डिगायो डिगे नहीं, जो चलावे नर देव ॥३॥
पोसा पडिक्कमणा करे, देय सुपाले दान ।
श्वेतस्वीकारी विनती, करिवा सूं छै ध्यान ॥४॥

## ॥ ढाल ८ मी ॥

चीतलेंड़ राजा नो भेटणो । आयो गुरां रे पास हो महामुनि । सेतम्बीका नें हो पूज्य जी जांवतां। बन्दणा करु उलास हो महामुनि । पूज्य जी पधारो हो नगरी हम तणी ॥ १ ॥ होसी घणो उपकार हो महा० घणा लोकां नें हो मारग घालस्यो । थे देस्यो पार उतार हो महा० ॥ पू० ॥ २ ॥ सेविया-नगरी हो स्वामीजी दीपती । छे वा देखवा जोग हो महा० ॥ तिण में तो आयां नफो वहु निपजे । सुखिया वसे सहु लोग हो महा० ॥ पू० ॥ ३ ॥ प्रदेशी नें सेल्यो भेटणो । ले चालूं हूं स्वाम हो महा० ॥ एकवार दोय-वार कीनी विनती । गुरु नहीं बोल्या ताम हो महा० ॥ पू० ॥ ४ ॥ तीजी वार करतां विनती । गुरु बोल्या हेत लगाय हो चतुर नर फलियो फूलियोहो चिता बाग के । पशु जावे के न जाय हो । चतुर नर । उत्तर दे मोने इण वातरो ॥ ५ ॥ हां स्वामी चित कहे जावे सही । वले गुरु बोल्या आम हो चतुरनर । तिणहो वाग में कोई पारधी वसे। तो जायके न जाय हो ॥ ॥ चतु० ॥ उ० ॥ ६ ॥ हां स्वामी चित कहे जावे नहीं। भय उपजे तिण मांयहो ॥ महा० । गुरु कहे वाग ज्यं

नगरी सेविया। पारधी प्रदेशी राय हो ॥ च० ॥ ७ ॥ अकार अन्याई पापो अति घणो। तिण वागमें केम रहवाय हो। चतु० मुलक घणोई म्हांनें विचरवा। सुखे सुखे विहार कराय हो ॥ च० ॥ उ० ॥ ८ ॥ थांरे सुं प्रयोजन राय सुं। वचन वदे चित एम हो महा०। लोग वसे सहु सेठ सैन्यापति। सेवा करसी धर प्रेम हो महा०। पू० ॥ ९ ॥ भाव सहित बहिरावसी। असणादिक च्यारुं आहार हो महा०। वस्त्र पात्र देशी अति घणा। करसी वन्दणा नें नमस्कार हो म०। पू० ॥ १० ॥ बार बार कीनी विनती। चित डाहो सुवनीत हो म०। वलता मुनि कहै जाणोजसी ज्युं साधांरी रीत हो चतु०। उ० ॥ ११ ॥ सांभल वाणी चित हर्ष्यो घणो। रोमांचित हुइ सारी देह हो म०। रीझ्यो ते नो विशेष वखाणिये। धर्म दलालो सुं नेह हो महा० ॥ पू० ॥ १२ ॥

## ॥ दोहा ॥

वन्दणा कीधी भाव सुं, गुरां सुं बहु राग।
लेइ भेटणो चालियो, आयो मृगवन बाग ॥१॥
वन पालक नें इम कहै, जो आवे इहां साध।
थानक देजे आगन्यां, उपजाजे समाध ॥२॥

कैसी साध पधारियां, तुरत कहे मुझ आय ।
हर्ष वधाइ दियां थकां, देसु दालिद्र गमाय ॥३॥
इम जीतावण दे करी, आयो चितो राय ।
सिरपाव लेइ गयो, धर्म करे चित लाय ॥४॥
पर उपगारी जाण नें, आवा तिहां चलाय ।
पांच सो मुनि परिवार सु, निरलोभी ऋषराय ॥५॥
बागवान पूछी करी, थानक आगन्या दीध ।
आई चितजी नें कह्यो, जाणे अमृत पीध ॥६॥
सुण आसण सु उतरी, बन्दणा बे कर जोड़ ।
रथ बेसी आयो बागमें, नमः घणो घर कोड ॥७॥
बन्दणा कर वाणी सुणी, आगल बेठो आय ।
सतगुरु दीधी देशना, परषधा सुणे चितलाय ॥८॥
परषधा सुण हरषत हुई, जिण मारग छे धन ।
धरम दलाली चित करे, ते सुणज्यो एक मन ॥९॥

## ॥ ढाल ६ मी ॥

हाथ जोड़ी करू विनती, सांभल ज्यो मुनिराय हो । स्वामी । ओ राय प्रदेशी पापियो । आणे मारग ठाय हो । स्वामी । म्हांरा राजा नें धर्म सुणावज्यो ॥ १ ॥ आकरा डंड लेवे घणा । ओ करे घणा अकाज हो स्वा० । ओ काण न राखे केहनी । न आणे किण

री लाज हो स्वा० ॥ २ ॥ धर्म कथा कहो जुगत सु । समझे प्रदेशी राय हो स्वा० । आकरा डण्ड लेवे नहीं पाप कर्म टल जाय हो स्वामी ॥ म्हांरा० ॥ ३ ॥ दो पद चौपद पशु पंखिया । दया उपजे दिल माहे हो स्वामी । जीव हिंसा सु निवृते। तो संवर निर्जरा थाय हो स्वा० ॥ ४ ॥ परदेशी समझ्यां थकां । समझे घणा नर नार हो स्वा० ॥ आ हुवे बधोतर जिन धर्म नो । इण परदेश मझार हो स्वा० ॥ म्हां ॥ ५ ॥ बार वार करू बिनती, थे उपगारी परम हो स्वा० । गुरु कहे च्यार बोल बिनां । न लहे केवलियो धर्म हो चिता हूं धर्म सुणावु किण विधे ॥ ६ ॥ धर्म तणो द्वेषी घणो । किम करु अणु गय हो चिता ॥ च्यार बोल प्रगट कहु । सांभल ज्यांरो नाम हो चिता हूं धर्म० ॥ ७ ॥ बाग में आयां साधु कने, स्हामो न जाय चलाय हो चिता० ओबन्दणा भाव करे नहीं । चरचा न करे काय हो० चिता ॥ हू० ॥ ८ ॥ गांव माहिं आयां थकां । बन्दणा न करे काय हो चिता । घर आवी पिण साध नें । दान दियो नहीं जाय हो चिता ॥ हूं० ॥ ९ ॥ ऊंच नीच जाणे नहीं । हाथ न ऊंचो थाय हो चिता । ओ सहांमो पिण जोवे नहीं । मुखड़ो देवे ओ ढांक हो चिता ॥ हूं० ॥ १० ॥ च्यार बोल

समला हुवां । पांमें धर्म विशेष हो चित। ...
ही मांहिलो । बोल न पावे एक हो चिता ॥ हू० ॥ ११ ॥
घोड़ा देश कमोद ना । मैं राख्या छै ताय हो स्वामी।
किण हिक बिरियां राय नें दीधो सरब जीताय ।
स्वामी० ॥ १२ ॥ इण मिस कर थां कने आणसुं ।
राय समझण नीत हो स्वामी । थे धर्म कथा निशंक
सुं कहज्यो आप निचिंत हो ॥ स्वा० ॥ १२ ॥

## ॥ दोहा ॥

सतगुरु कहे जाणीजसी, काले अवसर देख ।
इम सांभल चित सारथी, हर्षित हुवो विशेष ॥१॥
उठी नें बन्दणा करी, आयो नगरी मांय ।
किण विध ल्यावे राय नें, सांभल ज्यो चित लाय ॥२॥

---

## ॥ ढाल १० मी ॥

आय राजा नें इम कहे । सांभल ज्यो महाराय
जी । ॥ घोड़ा देश कमोदना । मैं ताजा किया चरा-
यजी ॥ धर्म दलाली चित करे ॥ १ ॥ किण विध
ल्यावे राय नें । सांभल ज्यो नर नारीजी ॥ चि...
सरीषा उपगारिया । बिरला इण संसारीजी ॥ ध०...
...॥ आप मोमें सूंप्या हूंता । ते देख लेज्यो चौड़े नें...

अवसर बरते एहवो । घोड़ा किसड़ाक दोड़े जी ॥ध० ॥ ३ ॥ राय प्रदेशी चिन्तवे । मान्यो बचन अनुमोजी ॥ राजा नें बहुली हुवे । घोड़ा हाथी नो चूं मोजी ॥ ध० ॥ ४ ॥ रथ रे घोड़ा जोतरया । चढियो प्रदेशी रायो जी ॥ चित बेठो खड़वा भणी । घणा जोजन ले जायो जी ॥ ध० ॥ ५ ॥ आहमा स्हामा दोड़िया । हुई छायां तणी उमेदोजी ॥ राय प्रदेशी इम कहे । चिता पामुं छुं खेदो जी ॥ ध० ॥ ६ ॥ प्रदेशी कह्यां थकां । चित अवसर रो जाणोजी ॥ गैरी छायां बागरी । रथ ऊभो राख्यो आणोजी ॥ ध० ॥ ७ ॥ धर्म कथा केसी कहे । मोटे मोटे सादोजी ॥ राय प्रदेशी देख नें । मन मान्यो बिषवादोजी ॥ ध० ॥ ८ ॥ कुण बक्र जड मुढ ए । जड मुढ करे सेवाजी ॥ पंडित नहीं अजाणा छे काढण लागो केवाजी ॥ ध० ॥ ९ ॥ धर्म करी दीपे घणो । मुख आगे छे थाटोजी ॥ सुं एहने रोजगार छे । मोडो ऊंचो बेठो पाटोजी ॥ ध० ॥ १० ॥ अणख करी राजा घणी । धर्म तणो नहीं रागोजी । इण मोडे म्हारो आय नें । रोक्यो सगलो बागोजी ॥ ध० ॥ ११ ॥ हूं उठ बेठ सकुं नहीं । मन में इसड़ी आइजी ॥ जितनी हिरदा में ऊपनी । चित नें सर्व सुणाईजी ॥ ध० ॥ १२ ॥ चिता कुण जड मूढ ए ।

बाग सहु म्हांरो रुंधोजी इत्यादिक श्रवणे सुणो। चित उत्तर दे सुधोजी ॥ ध० ॥ १३ ॥ स्वामी ए नर मोटका। केसी नाम कुमारो जी ॥ विचरता आया बाग में। पांच सौ मुनि परवारो जी ॥ ध० ॥ १४ ॥ साध तथा व्रत आदस्यां। मूकी ममता नें मायाजी। श्रद्धा यांरी एहवी। जूदा मानें जीव कायाजी ॥ ध० ॥ १५ ॥ जीव काया जूदा जाण नें। तब बोल्या इम रायोजी। चिता ए नर जोग छै। तो हूं जावुं रे चलायो जी ॥ ध० ॥ १६ ॥ स्वामी ए नर जोग छै। बचन कान मे घालेजी। राय प्रदेशी चित बेहुं। केशी स्वाम पे चालेजी ॥ ध० ॥ १७ ॥ राजो आय उभो रह्यो। ऊंचो न करे हाथोजी ॥ आवो पधारो म्हांनें ना दियो। प्रश्न पूछे नर नाथोजी ॥ ध० ॥ १८ ॥ अहो साधां थांरी अवधिका। जूदा मानो जीव कायोजी। बलता मुनि इसड़ी कहै। डावरो हेत लगायोजी ॥ ध० ॥ १९ ॥ भारी बस्त मुलाय नें भरयो न चाहवे डाणोजी ॥ सबलो पन्थ सूझे नहीं। उजड़ पड़े अयाणोजी ॥ ध० ॥ २० ॥ इण दृष्टांते राय तें। भांज्यो म्हांरो डाणोजी ॥ वन्दणा भाव करी नहीं। तूं उभो ठोडो सो आणोजी ॥ ध० ॥ २१ ॥ म्हांने बाग में देख नें। थारे मन मे इसड़ी आईजी ॥

कुण वक्र जड मुढ ए। ते चित नें सर्व सुणाईजी ॥ ध० ॥ २२ ॥ तुमनें चित चरचा करो। चाली इहां आयाजी। ए अर्थ समर्थ छै। हां स्वामी सत्यवाया-जी ॥ ध० ॥ २३ ॥ काची बात थारी नहीं। पहिले प्रश्न राय राच्योजी। अचरज पाम्यो अतिघणो। श्रो मारग सही सांचोजी ॥ ध० ॥ २४ ॥ प्रदेशी राजा कहै। किस्योज्ञान थां पासीजी। मनरी बात म्हांरी कही। श्रो उत्तर प्रकाशोजी ॥ ध० ॥ २५ ॥ गुरु कहै पांच ज्ञाना तणा। जूदो जूदो छै न्यावोजी। च्यार ज्ञान छै म्हां कने। तिण सुं जाण्यो थांरो भावोजी ॥ ध० ॥ २६ ॥ राय कहै केशी स्वामनें। तुमे कहो तो बेसुंजी। गुरु कहै जायगां तांहरी। हूं बेसण रो किम कहिस्युंजी ॥ ध० ॥ २७ ॥ आपें बेठ बेहूं जणा। प्रश्न पूछै धर प्रेमोजी। थारी २ श्रद्धा सर्व साधां तणी। श्रद्धा छै कहो कीमोजी ॥ ध० ॥ २८ ॥ जीव काया मानो जूदा। एम तुम नहीं मानोजी ॥ केशी कहै सर्व साधां तणी। श्रद्धा एक पिछाणोजी ॥ ध० ॥ २९ ॥ आ श्रद्धा स्वामी थांहरी। जीव काया कहो जूदोजी ॥ प्रश्न पूछै साधां भणी। इण स्वेतंबका रो सूदोजी ॥ ध० ॥ ३० ॥

---

## ॥ दोहा ॥

पूछे इग्यारा प्रश्न, गुरु प्रते राजान ।
गुरु उत्तर दे किण विध भला, गुण सागर बुद्धवान ।१।
पूछे प्रश्न पहलड़ो, राय प्रदेशी एम ।
गुरु समझावे किण विधे, ते सुणज्यो धर प्रेम ।२।

## ॥ ढाल ११ मी ॥

अधरमो अवनीत, चालतो म्हांरी रीत । दादो हम तणो ए । पापी हुंतो घणो ए ॥ १ ॥ तुम कह्यो मुनिराय, गयो होसी नरकां मांय । हेत दादा तणो ए। मो पर हुंतो घणो ए ॥ २ ॥ आय दादो कहे आप, पोता मत कर पाप । हूं नरकां पड़्यो ए । पाप घणो कस्यो ए ॥ ३ ॥ इम दादो कहे आय, तो मानु मुनि-राय । नहीं तर मांहरो ए । मत आल्यो सो खरो ए ॥ ४ ॥ गुरु कहे चोज लगाय, सांभल प्रदेशी राय । राणी तांहरी ए । सूरिकन्ता खरी ए ॥ ५ ॥ पहिर ओढ जल न्हाय, सहु शिणगार बणाय । सोहन गहणा तणो ए जलूसाइ घणो ए ॥ ६ ॥ कोई पुरुष अनेरो आय, काम भोग लिपटाय । निजर थांरे पड़े ए । तो डंड कुण सो करे ए ॥ ७ ॥ छेदुं हाथ ने पाव । शूली

देवुं चढाय। शिर काट धरूं ए। पूरजो पूरजो करू
ए। ॥ ८ ॥ ओ नर कूरे अरदास, मो जाउं न्यातिला
पास। जाय नें कहुं खरो ए मो ज्यूं मती करो ए ॥ ९ ॥
हूं दुःख पाउं छुं आप, पर त्रिया ने पाप। तो तू जाणदे
ए विश्रामो खाण दे ए ॥ १०॥ स्वामी थारा कहण री बात,
मो अपराधी साख्यात। खिणमात्र सहो ए। ढीलो मूकूं
नहीं ए॥११॥ इतरे गुन्है राय, अलगो मेल्यो न जाय।
खिण एक जाण न दे ए। विश्रामो खाण न दे
ए ॥१२॥ थांरे दादे खिलव्या कूर, संच्या पापरा पूर।
जाय नरकां पड़्यो ए जंजीरां जड़्यो ए॥ १३ ॥
पल्य सागर रो मार। विण भुगत्यां निरधार। छुट को
नहीं ए। इम जाणो सही ए॥ १४ ॥ करे परमा धामी
घात। ज्यांरी मन रे जात। मार घणो पड़े ए। ढील
नहीं करे ए॥ १५ ॥ जाणो कहुं जाय, पिण दादो न
सकि आय। रुखवाला घणा ए। दुःख नरकां तणा ए
॥ १६ ॥ इण विध दश दृष्टन्त राय। तूं सरध जूदा
जीव काय॥ फेर जाणो मती ए। झठन बोलांरती
ए॥ १७ ॥ आ दिष्टान्तो दियो मुनिराय। पिण म्हांरो
न आयो दाय॥ बुद्ध थांरी घणी ए। जुगत मेलण
तणी ए॥ १८ ॥ पिण दादी म्हांरी स्वाम। करतो धरम
रो काम॥ तप क्रिया घणी ए। नवतत्व विध तणी ए

॥ १९ ॥ हूं दादी ने अंत, हुन्तो दुष्ट नें कंत। आपण
गोडती ए। अलगो नहीं छोडतो ए ॥ २० ॥ संच्या
पून्य ना थाट। नहीं कोई दुःख उचाट। तुम कह्यो
सही ए। वा देवलोकि गई ए ॥ २१ ॥ देवलोक थी
आय। दादी कहे मोय वाय ॥ पोता धर्म करो ए।
ओ मारग खरो ए ॥ २२ ॥ इसी कहे जो मोय।
शंका न करूं कोय ॥ नहीं तर मांहरो ए। मत
झाल्यो सो खरो ए ॥ २३ ॥ गुरु कहे सांभल राय।
कोई देव पूजण नें जाय। स्नान मंजण करी ए। धूप
धारणो धरी ए ॥ २४ ॥ सियखाना नें मांय। कोई
भङ्गी कहे इम वाय ॥ आवो पधारो ए। मोसुं वातां
करो ए ॥ २५ ॥ तो जाय कि नहीं जाय। उत्तर दे
मुझ राय। किम जाय अशुच भणी ए। अछवाई
घणी ए ॥ २६ ॥ गुरु कहे सांभल एम। दादी आवे
किम। दुर्गंध इहां तणी ए। उंची जाय घणी ॥२७॥
पांच सें जोजन लग जाय। देव न सकै आय। नेह
लगे तवे ए। सुखां मगन हुवे ए ॥ २८ ॥ मुहूर्त
नाटक सार। वर्ष जाय दोय हजार। पूछे किण भणी
ए। पीछ्यां खपे घणी ए ॥ २९ ॥ पल्य सागर नी स्थित
मेलि देव्यां सुं चित्त। मोह रह्या सही ए ॥ आय सकै
नही ए ॥ ३० ॥ इम जाणी राजान। जूदा जीव काय

मान । राजा कहै वलि ए । बुद्ध थांरो निरमलो ए ॥ ३१ ॥ ज्ञानी पुरुष छो आप । ज्ञान तरो प्रताप ॥ हैत भेलो सही ए । मोय हिरदे वेसै नहीं ए ॥ ३२ ॥

---

## ॥ दोहा ॥

बीजो प्रश्न गुरु प्रते, वलि पूछे राजान ।
एक दिवस सभा मझे, हूं बैठो करी मंडाण ॥१॥
सेठ सेन्यापति मंतवी, देखतां सहु कोय ।
कोटवाल इक चोरटो, आणो सुंप्यो मोय ॥२॥
पारख्या करवा भणी, घाल्यो कोठी मांय ।
ऊपर ढांक्यो ढांकणो, छेक न राख्यो कांय ॥३॥
लोह कोठी लोह ढांकणो, सीसा सुं रे जड़ाय ।
रख वाला राख्या वलि, ओक न राखी काय ॥४॥
उण कोठी रो ढांकणो, किणही उलाख्यो नांय ।
चोर मूओ तिण कोठिये, ठीक न पड़ी काय ॥५॥
जीव वाहर थी निसरे, कोठी पड़ तो छेक ।
जीव कायर मानत जूदा, अद्भुत बात विशेष ॥६॥
छिद्र न पड़ियो कोठिये, किम मानुं हूं बात ।
जीव काया एकहीज छै, कूड़ नहीं तिल मात ॥७॥

---

## ॥ ढाल १२ मी ॥

परदेशी राजा सुणो ॥ काइ कूराड आकारे
लोरे । नींपी मांहिं बारथी । झंडी घणो विशालो रे ॥
परदेशी राजा सुणो ॥ १ ॥ बायस पैसि न तेह में ।
आडा बजर किंवाड़ो रे । कोई भेरी ढोल डांको करे ।
पड़े शाला मझारो रे ॥ २ ॥ मांहि बजर किवाड़ छे ।
बले छिद्र न राख्योरे । भेरी ढोल बजावियो । बा
सुणे नें सुणायो रे ॥ प० ॥ ३ ॥ राय कहे शब्द सु
सही । तब बोल्या गुरु ए मोरे । शाला रे छिद्र प
नहीं । शब्द निसरियो कोमारे ॥ प० ॥ ४ ॥ रूपी शब्द
शाला सूं निसर्‍यो । न पड़्यो छिद्र न बारो रे । ते
जीव अरूपी निसर्‍यां । कोठी केम पडे बघारो रे ॥
प० ॥ ५ ॥ शब्द शाला सुं निसर्‍यां । छिद्र न पड़िय
रायो रे । इण दृष्टान्ते श्रद्ध ले जूदा जीव नें कायो रे
॥ प० ॥ ६ ॥ हेत जुगत नें ओपमा । बुद्ध सुं मेलो
न्यायो रे । म्हारे तो दिल बेसे नहीं । किम सरधं
तुम बायो रे ॥ प० ॥ ७ ॥ चोथो प्रश्न पूछूं बलि ।
म्हारे शंका पडी मन जाणो रे । एक दिवस सभा
मझे । हूं बेठो करी मंडाणोरे ॥ प० ॥ ८ ॥ को
वाल एक चोर टो चोरी करतो झाल्यो रे । मे

आणी सूंपियो । मै मार कोठी में घाल्यो रे ॥ प० ॥ ६ ॥ ऊपर दिनो ढांकणो । छिद्र छेको न राखी कायो रे। काल किता एक पछे जोड़यो । किड़ा दिठा तिण मांह्यो रे ॥ प० ॥ १० ॥ मैं तो जतन किया अति घणा। रखवाला छा बैठा रे । छिद्र को पड़ियो नहीं । जीव कठिकर पैठा रे ॥ प० ॥ ११ ॥ जीव कोठी में पैसतां । कोठो न पड़्यो बारो रे । तो म्हांरी श्रद्धा छे खरी । जीव काया नहीं न्यारो रे ॥ प० ॥ १२ ॥ गुरु कहै धमिया लोह नें दीठो छै तें रायो रे । राय कहै दीठो अछै । तो सुण तूं चित लगायो रे ॥ प० ॥ १३ ॥ अग्न सु लोह धमतां थकां। झाल घणी जब उठी रे । अग्न लोह में धस गई । आ बात सांची की झूठी रे ॥ प० ॥ १४ ॥ राय कहै अग्न तो धस गई । निसरी आरथी पारो रे । गुरु कहै राजा कोइ लोहरे कोइ पड़ियो छिद्र बघारो रे ॥प० ॥१५॥ राय कहै छिद्र पड़्यो नहीं । तब गुरु बोल्या एमोरे । लोहारे छिद्र पड़्यो नहीं । तो अग्न पैठी राय की मोरे ॥ प० ॥ १६ ॥ अगन लोहा में पैसतां । न पड़्यो छिद्र लवलेसो रे । तो कोठी छिद्र किण विध पड़े । जीव काया प्रवेशो रे ॥ प० ॥ १७ ॥ प्रगट रूप तेड काया रो । तूं जाणे लोह में पैठी रे ॥ कोठी में जीव

उपना। तिणरी क्युं नहीं बेठी रे ॥ प० ॥ १८ ॥ इण न्याय राजा तांह रे। रहगई ओलप मोटो रे। सरध जूदा जीव काय नें। तूं छोड दे सरधा खोटी रे ॥ प० ॥ १९ ॥ कारण हेत जुगत करी। न्याय मेलण बुद्ध सेंठो रे। पिण थांरी श्रद्धा थां कने। म्हांरे तो मूल न बैठी रे ॥ प० ॥ २० ॥

---

## ॥ दोहा ॥

प्रश्न पूछूं पांच मों, जीव काया एक जाण।
साची श्रद्धा मांहरी, कूडी न करूं ताण ॥१॥
कोई चतुर है मानवी, कला शिल्प विज्ञान।
समरथ सगला काम में, बलवंत तरुण जवान ॥२॥
तीर कबाण हाथे ग्रही, बल सुं गाढी खांच।
अलगो न्हाखे जोर सुं, बाण चलावे पाय ॥३॥
तिमहिज बालक बुद्धि बिना, बल सुं बाण चलाय।
तो सांची श्रद्धा तांहरी, जूदो जीव नें काय ॥४॥
थे जीव गिणो सब सारसा, नगिणो सहु में देख।
अब बालक सुं नवि चले, तो जीव काया छै एक ॥५॥

---

## ॥ ढाल १३ मी ॥

गुरु कहै तरुण पुरुष नें। तूं समरथ जाण राजा न हो परदेशी। ताण करे छे अति घणो। पिण सुण तूं सूरत दे कान हो प्रदेशी॥ तूं सरध जूदा जीव काय ॥ १ ॥ धन खरचो बंधो नहीं। सरक भाल पांषन थोय हो प्र०। बोहित्त तरुण पुरुष छे। बाण चलाय के न चलाय हो ॥ प्र० ॥ २ ॥ राय कहै बाण चाले नहीं। उपगरण अंदूरा जाण हो मुनीश्वर। इण दृष्टान्ते जाण ले। बालक नहीं चलावे बाण हो प्र० ॥ ३ ॥ बालक री ओछी बुद्ध प्रगन्यां। बल प्राक्रम नहीं पूर हो प्र० ॥ ४ ॥ तूं तरुणा रो काव साज सूं। जोर न चाले कोय हो प्र० ॥ तीर कबाण सैंठा घणा। पिण बालक बल नहीं कोय हो ॥ प्र० ॥ ५ ॥ तो दोनूं पूरा समरथ हुवा। बलवंत नें जुगल कबाण हो प्र० दोन्यां में एक पूरो नहीं। तो चाले नहीं बाण हो प्र० ॥ ६ ॥ इण न्याय तू सरध ले। जूदा जीव नें काय हो प० राय कहै दिल बैसे नहीं। थे तो मेलो अण हुंता न्याय हो मुनीश्वर ॥ ७ ॥ छठो प्रश्न पूछे वलि। कोइ बलवन्त पुरुष प्रधान हो मुनीश्वर। लोह तांबादिक धात नो। भार उठावा छे सावधान हो मुनीश्वर

॥ थांरी श्रद्धा हो दिल बेसे नहीं ॥ ८ ॥ उतरोही भार बुढो ग्रहे। दुरबल देह निरधार हो मुनी० जोजरे शरीर लोलर पड़े। मांदो भूख तृषा अपार हो॥ मु० ॥ ९ ॥ दांत पड़्या डिग डिग करे। लोहादिक भार ले जाय हो मु०। तो साचो श्रद्धा तांहरो। तो जूदा जीव नें काय हो मुनी० ॥ १० ॥ जो बुढा सुं भार चाले नहीं। तो किम मानुं तुम बाय हो मु० साचो मत छोडी मांहरो। कूड़ो मत किम झलाय हो मु० ॥ ११ ॥ गुरु कहै राजा तूं सांभलै कांई कावड़ छै प्रधान हो प्र० बांस छावडो होय नवा। भार चाल्यो छै उनमान हो प्र० ॥ १२ ॥ बलवन्त पुरुष प्रधान छै। कावड़ ले जाय की न ले जाय हो प्र०। राय कहै ले जाय उठाय नें। तरुणा रे नहीं तमाय हो मु० ॥ १३ ॥ बलवंत पुरुष जवान छै। कावड़ बोदी थाय हो प्र० बोहिज तरुणो पुरुष छै। कावड़ ले जाय की न ले जाय हो प्र० ॥ १४ ॥ राजा कहै भार चाले नहीं। कावड़ जूनी पड़ी एम हो मु० गुरु कहै इण न्याय देख ले। बुढो भार खांचे किम हो प्र० ॥ १५ ॥ बलवंत सुं भार खंचे नहीं। जूनी पडी कावड़ निरधार हो प्र० ज्यूं बुढा सुं भार चाले नहीं। तूं अन्तर मांहि विचार हो प्र० ॥ १६ ॥ इण दृष्टान्त तूं देख ले

